## भेदविज्ञानसे ही सिद्धि

यह अपना शुद्ध चैतन्य स्वभाव भेदज्ञानके बिना कभी कहीं कोई भी तपस्वी या शास्त्रज्ञ प्राप्त नहीं कर सके हैं। भेद ज्ञानसे ही शुद्ध चैतन्य स्वभावकी प्राप्ति होती है। [ तत्त्वज्ञान तरंगिणी ८-११ ]

## भेद विज्ञानसे कर्म क्षय

जिसप्रकार अग्नि घासके ढेरको क्षणमात्रमें सुलगा देती है, उसी प्रकार भेद विज्ञानी महात्मा चैतन्य स्वरूपके प्रतिघातक ऐसे कर्मों के समूहको क्षणमात्रमें नष्ट कर डालते हैं। [ तत्वज्ञान तरंगिणी ८-१२ ]

## मोक्षका कारण–भेद विज्ञान

संवर तथा निर्जरा साक्षात् अपने आत्माके ज्ञानसे होते हैं, और आत्मज्ञान भेदज्ञानसे होता है, इसलिये मोक्षार्थीको वह भेदज्ञान भावना करने योग्य है। [ तत्वज्ञान तरंगिणी ८-१४ ]

## सम्यग्दर्शन

स्वकीय शुद्ध चिद्रूपमें रुचि वह निश्चयसे सम्यक्दर्शन है—ऐसा तत्व ज्ञानियोंने कहा है। यह सम्यक्दर्शन कर्मोंरूपी ईंधनको सुलगानेके लिये अग्नि समान है। [ तत्वज्ञान तरंगिणी १२-८ ]

## सम्यक्त्व का प्रभाव

[ पशु और मानव ]

नरत्वेऽपि पशुयन्ते मिथ्यात्वग्रस्तचेतःस।
पशुत्वेऽपि नरायन्ते सम्यक्त्वव्यक्तचेतनाः॥

[ सागार धर्मामृत-गा-४ ]

जिसका चित्त मिथ्यात्वसे व्याप्त है—ऐसा मिथ्यादृष्टि जीव, मनुष्यत्व होनेपर भी पशुसमान अविवेकी आचरण करता होनेसे पशु समान है; और सम्यक्त्व द्वारा जिसकी चैतन्य संपत्ति व्यक्त होगई है ऐसा सम्यग्दृष्टि जीव पशुत्व होनेपर भी मनुष्य समान विवेकी आचरण करता होनेसे मनुष्य है।

**भावार्थ:**—तत्त्वोंके विपरीत श्रद्धानरूप मिथ्यात्व-सहित जीव भले ही बाह्य शरीरसे मनुष्य हो तथापि अंतरमें वह हित-अहितके विवेकसे रहित होनेके कारण भावसे तो पशु है। और जिसे तत्वार्थ श्रद्धानरूप सम्यक्त्व द्वारा चैतन्यकी स्वानुभूति रूपी संपत्ति प्रगट होगई है ऐसा जीव भले ही बाह्य शरीरसे पशु हो तथापि, अंतरमें हित-अहितका विचार करनेमें चतुर होनेसे मनुष्य समान है।

देखो, सम्यक्त्वके सद्भावसे पशु भी मानव कहलाते हैं, और उसके अभावसे मानव भी पशु कहलाता है—ऐसा सम्यक्त्वका प्रभाव है।

यद्यपि समस्त जीवोंकी अपेक्षासे मनुष्य सबसे अधिक विचारवान माना जाता है, परंतु उसका ज्ञान भी यदि मिथ्यात्व सहित हो तो वह हित-अहितका विचार नहीं कर सकता, इसलिये मिथ्यात्वके प्रभावसे वह मनुष्य भी विवेक रहित पशु समान हो जाता है, तब फिर दूसरे प्राणियों की तो बात ही क्या की जाय?

—और पशु मुख्यतः तो हित-अहितके विवेक रहित ही होते हैं, परन्तु कदाचित् किसी पशुका आत्मा भी यदि सम्यक्त्व सहित हो तो उसका ज्ञान हेय-उपादेय तत्वोंका ज्ञाता होजाता है, तब फिर जो सम्यक्त्व सहित मनुष्य हो उसकी महिमाकी तो बात ही क्या की जाय?

—ऐसा महिमावंत सम्यग्दर्शन आत्माका स्वभाव है।

× × × ×

परम पुरुषपद वह मोक्ष है। ऐसे परम पुरुषपदकी प्राप्तिके उपाय में जिसका आत्मा विचर रहा है वही वास्तवमें पुरुष है। सम्यग्दृष्टि-पशु का आत्मा परम पुरुषपदरूप मोक्षके मार्गमें स्थित होनेसे वह पुरुष है। और मिथ्यादृष्टि-मानवका आत्मा परम पुरुषपदके मार्गमें स्थित न होनेसे वह पुरुष नहीं किन्तु पशु है।

